श्री सूर्यकरण पारीक स्मारक ग्रन्थमाला
प्रथम पुष्प

# चौबोली



सम्पादक
डा० कन्हैयालाल सहल
साहित्यरत्न पं० पवराम गौड़ 'विशारद' एम० ए०

भूमिका-लेखक
श्री जैनेन्द्रकुमार




मिलने का पता
दी स्टूडेण्ट्स बुक कम्पनी
जयपुर १९६२ जोधपुर
मूल्य ८० नये पै०

## विषय-सूची

# भूमिका

कहा गया कि मैं इस पुस्तक पर कुछ शब्द लिखूँ, शायद इस लिए कि मैंने कतिपय कहानियाँ लिखी हैं। कहानी के आदि का पता चलना कठिन है। इतिहास में उसकी इति भी होने वाली नहीं है। मनुष्य ने भाषा जब से सीखी और पारस्परिकता जीवनमें आरम्भ हुई, तभी से कहानी उपजी और मनुष्य में आपसीपन जब तक रहेगा, कहानी रहेगी।

आजकल छापा है और बहुत-से अखबार निकलते हैं। लगभग सभी को उनमें छापने के लिए कहानी चाहिए। इस तरह कहानियों का एक नया ढंग भी चल पड़ा है। जैसे कपड़ों के नये तर्ज निकलते हैं, कहानियों के भी रंगरूप नये निकलने लगे हैं। यानी कुछ के लिए कहानी ही साध्य हो गयी है। छापे से पहले ऐसा नहीं था। तब कहानी हमेशा साधन थी। घट से घटकर यही कह सकते हैं कि वह मनोरंजन का साधन थी, बढ़ से बढ़कर वही धर्म-तत्व का रूपक हो जाती थी। कहानी अपने आप में कला न थी यद्यपि कही जाने और सुनी जाने के कारण उसमें एक प्रकार की कला का होना अनिवार्य था। छापे से पहले की कहानी में इसीसे एक चित्रमयता है। जब कहानी समक्ष सुननेवाले से परोक्ष पढ़नेवाले के लिए लिखी जाने लगी, तब उसकी इस चित्रात्मकता में, लगता है, कमी भी आ चली। उसमें प्रसाद कम हुआ, उस वस्तु की कम माँग रह गई, जिसको अंग्रेजी में art कहते हैं और वह कुछ अध्ययन-मनन की चीज बनने लगी। मैं नहीं मानता कि आज की अखबारी कहानियों को कहानी का विक

# भूमिका

कहा गया कि मैं इस पुस्तक पर कुछ शब्द लिखूँ, शायद इसलिए कि मैंने कतिपय कहानियाँ लिखी हैं। कहानी के आदि का पता चलना कठिन है। इतिहास में उसकी इति भी होने वाली नहीं है। मनुष्य ने भाषा जब से सीखी और पारस्परिकता जीवनमें आरम्भ हुई, तभी से कहानी उपजी और मनुष्य में आपसीपन जब तक रहेगा, कहानी रहेगी।

आजकल छापा है और बहुत-से अखबार निकलते हैं। लगभग सभी को उनमें छापने के लिए कहानी चाहिए। इस तरह कहानियों का एक नया ढंग भी चल पड़ा है। जैसे कपड़ों के नये तर्ज निकलते हैं, कहानियों के भी रंगरूप नये निकलने लगे हैं। यानी कुछ के लिए कहानी ही साध्य हो गयी है। छापे से पहले ऐसा नहीं था। तब कहानी हमेशा साधन थी। यह से बढ़कर नहीं कह सकते हैं कि वह मनोरंजन का साधन थी, यह से बढ़कर वही धर्म-तत्व का रूपक हो जाती थी। कहानी अपने आप में कला न थी यद्यपि कही जाने और सुनी जाने के कारण उसमें एक प्रकार की कला का होना अनिवार्य था। छापे से पहले की कहानी में इसीसे एक चित्रमयता है। अब कहानी समक्ष सुननेवाले से परोक्ष पढ़ने वाले के लिए लिखा जाने लगी, तब उसकी इस चित्रात्मकता में, लगता है, कमी भी आ चली। उसमें प्रसाद कम हुआ, उस वस्तु की कम माँग रह गई, जिसको अंग्रेजी में आर्ट कहते हैं और वह कुछ अध्ययन-मनन की चीज बनने लगी। मैं नहीं मानता कि आज की चमत्कारी कहानियों को कहानी का विक

सित रूप कहना ठीक होगा। उनमें मुझे टिकाऊ तत्व कम दीखता है। मानव की स्वच्छ मानविकता की जगह व्यक्तित्व प्रनाव उसमें विशेष है।

कहानी मैंने लिखी तो है, लेकिन यह मुझे अधिकाधिक अनुभव होता रहा है कि जिसमें कही जाने का गुण बिलकुल नहीं रह गया है, उसे कहानी भी नहीं कह सकते हैं। जो कही नहीं जा सकती वह आसपास के आदमी को प्रभावित कैसे कर सकती है? छापे से आज सुविधा मिली है कि हम ऐसी भाषा लिख सकते हैं जिसे पास-पड़ोसी न समझें, इने गिने शिक्षित लोग ही समझें। प्रत्यक्ष श्रोता उससे अप्रभावित रहते हैं और उसका प्रभाव परोक्ष पाठक के लिए ही छूट जाता है। इस सुविधा से कहानी जन-सामान्य के हित के लक्ष्य से दूर जा पड़ी है। अब यह एक व्यसन तक बन गई है। पश्चिम की कहानी की बारीकी का मैं कायल हूँ, लेकिन यह भी है कि उसमें तकल्लुफ ज्यादा है, दम कम।

भारत के जनपदों में अनेकानेक कहानियाँ श्रुति-क्रम से चली आई हैं। ये हमारी रीति-नीति, हमारे आदर्श और हमारे जीवन-दर्शन को प्रत्यक्ष रूप में अपने में धारण किये हुए हैं। इतिहास में तिथि और व्यक्ति होते हैं। कथा में वैसा ऊपरी कुछ नहीं रहता। काल-भेद लुप्त हो जाता है और आदमी राक्षस और देवता, पशु और वनस्पति संक्षेप में अखिल प्रकृति के साथ एकाकार हो जाता है। कथा का पात्र केवल संस्कृति के अन्तरंग को वहन करने के लिए है। उसका अपने आपमें अस्तित्व नहीं। इससे वह यथार्थ से भी परिबद्ध नहीं है। 'पंचबोली' में राजा भोज के मित्र उसके समकक्ष नहीं है। एक है वैताल दूसरा है सुथारी तीसरा मदवाण और चौथा चोर। यानी वहाँ राजा अपने राजत्व से घिरा नहीं, शेष दुनिया के लिए वह खुला

है। यों कहो, दुनिया का नहीं यह तो कहानी का राजा है। उस राजा को किसी राक्षसी के फेरा में फँस रहनेवाली एक मक्खी बनने में कठिनता नहीं होती। ऐसे ही उसके मित्र भी कुछ न कुछ बन जाते हैं—अर्थात् इन कहानियों में सम्भव असम्भव के बीच कोई रेखा नहीं छोड़ी गई है। सुना है नेपोलियन ने कहा था कि 'असम्भव' जैसा शब्द उसके कोष में नहीं है पर हमारे कहानीकार के आगे नेपोलियन की क्षमता लँगड़ी ही समझनी चाहिए। नेपोलियन के लिए जो डींग हो सकती है, हमारे कहानीकार के लिए तो वह नित्यप्रति का खेल है। आज का बुद्धिवादी पाठक कुछ भी कहे, पर यह झूठ नहीं है कि हमारे कहानीकार ने मानव-अमानव चेतन-अचेतन और आकाश पाताल के भेदों को एकमेक करने की बेहूदगी करके भी हमारे जातीय जीवन के ढाँचे को थामे रक्खा। जिन कहानियों में पशु पक्षी मनुष्य की भाषा में बात करते हैं, उन कहानियों ने यथार्थ की अवज्ञा ही कितनी हानि की, यह तो हमें नहीं मालूम पर मानव-जाति का पर्याप्त मनोरंजन उनसे सधा, इसमें हमें सन्देह नहीं।

आदर्श हवा में नहीं रह सकता। रूपक पहिनकर शब्द में वह रहता ही आया है। इसमें शब्द पर सदा ही बोझ पड़ गया है। विचार शब्द में रखा जा सकता है, पर भाव सदा शब्दातीत है। शब्द संकेत में उसे बाँधा ही सकता है, घेर नहीं सकता। इसी से शुद्ध भाववस्तु रूपक और आख्यायिकाओं के रूप में उपलब्ध है। आनन्द और अनुभूति एक से दूसरे तक, और आत्म से अन्त तक यदि पहुँचाये जा सकेंगे तो किस माध्यम से? वह माध्यम है कथा। उसमें प्रतिपादन नहीं, मात्र उद्घाटन है। तर्क के बल से नहीं, रस के योग से कथा प्रभावक होती है। स्पष्ट

है कि यह रस अध्यात्म की ऊँचाई से भोग की निचाई तक इस धरातल पर नाना रूप में कथा द्वारा विस्तार पाता रहा है। यह भी स्पष्ट है कि यह रस जितना भोग से अध्यात्म की ओर उठता हुआ होगा, कहानी उतनी ही श्रेष्ठ होगी। पर कहानी विषय की विशेषता जो भी हो वर्णन की विशेषता भी वहाँ दरकार है। कहानी का कहानीपन वर्णन की सचित्रता में है।

प्रस्तुत कहानियाँ धर्म-गाथा नहीं लोककथायें हैं। लौकिक रीति-नीति के बारे में उनमें व्यंग्य है। अवश्य कहीं मनोरंजन ही अपना इष्ट बन गया दीखता है। मनोरंजन से च्युत कहानी को विफल ही समझिए, खास तौर से जब कि सुननेवाला सामने हो। सुननेवाले का मन उचटा कि कहानी ही व्यर्थ हो गई। इससे मन लगाये रखने की अतिरिक्त चेष्टा भी इन कहानियों में नजर आती है। पर वह क्षम्य होनी चाहिए।

हिन्दुस्तान के विविध प्रान्तों में लोक-प्रचलित ऐसी कथाओं का संग्रह हो तो भला हो। भाषा वही उनकी बोलचाल की रहे। सीधे सरल हिन्दी में कथा हो। ऐसे हमें अपने अतीत इतिहास और अपने वर्तमान के भी अन्तरंग का प्रत्यक्ष होगा और भारत के अखण्ड निर्माण में सहायता मिलेगी।

पंचपटी कुण्डेश्वर
( टीकमगढ़ )
२४ जून १९४१

जैनेन्द्रकुमार

# आमुख

संसार के प्रत्येक देश के इतिहास में कहानी की प्रधानता रही है। राजस्थानी साहित्य भी इस विषय में कोई अपवाद नहीं है। उन भाट और चारणों की कृपा से जो अपने शासकों की प्रशस्ति वर्णन करने में सिद्धहस्त थे आज भी हम प्राचीन राजस्थानी काव्यों और वार्ताओं का रसास्वादन कर सकते हैं। अन्य जातियों की तरह राजपूतों में भी कहानी कहने–सुनने की परिपाटी प्राचीन काल से ही चली आती है।

इस सम्बन्ध में एक बात विशेषतः उल्लेखनीय है। साधारणतः लोगों का ध्यान हो सकता है और उनका ऐसा विचार होना स्वाभाविक भी है कि राजस्थानी साहित्य में जो कहानियां उपलब्ध हैं उन सबमें राजपूतों की वीरता और उनके शौर्य की ही झलक है, उनमें जीवन की विविधता नहीं पाई जाती किन्तु वास्तव में वस्तुस्थिति ऐसी नहीं है। यह तो निःसन्देह सत्य है कि अधिकांश राजस्थानी कहानियां राजपूत राजाओं की वीरता को लेकर लिखी गई हैं, किन्तु प्रेम, वैचित्र्य, आदर्श तथा नीति के अनेक पहलुओं पर स्वतन्त्र रूप से लिखी हुई कहानियों का भी राजस्थानी साहित्य में अभाव नहीं है। स्वर्गीय पण्डित सूर्यकरणजी पारीक राजपूती सभ्यता, राजपूतों के अनुपम युद्ध-कौशल, उनकी दृढ़-प्रतिज्ञा, आत्मगौरव की मर्यादा रक्षा, अनुशासन के नियम, दान-वीरता और आदर्श धर्मवीरता के अनन्य प्रशंसक थे और उनका विश्वास था कि राजपूती सभ्यता और संस्कृति का चित्रण करने वाली राजस्थानी कहानियों के प्रकाशन से राजस्थानी और साथ ही साथ हिन्दी-साहित्य की भी श्रीवृद्धि होगी और इसी उद्देश्य से उन्होंने अपने प्रथम प्रयास में वीरता से सम्बन्ध रखने वाली सात ऐतिहासिक कहानियों का संकलन 'राजस्थानी बातां' के नाम से किया था।

उनकी यह भी इच्छा थी कि इसके बाद धर्म नीति आदि इतर विषयों से सम्बन्ध रखने वाली कहानियों का संकलन भी यथावसर उपस्थित किया जाय। किन्तु विधि-विधान के वैचित्र्य से उनके अरमान मन के मन में ही रहकर उनको काम को अधूरा छोड़कर वे सदा के लिए उस प्रदेश को चले गये जहाँ से लौटकर कोई नहीं आता। स्वर्गीय पारीकजी की यह भी अन्यतम इच्छा थी कि राजस्थानी भाषा की कुछ कहानियाँ हिन्दी अनुवाद-सहित हिन्दी जगत् के सम्मुख रखी जायें। प्रस्तुत संकलन उसी दिशा में कार्य को आगे बढ़ाने के लिए एक प्रयास है।

इन कहानियों में आधुनिक रुचि के समालोचक को कथा का यह विकसित रूप देखने को न मिलेगा जो आजकल की कहानियों में पाया जाता है। यदि राजस्थानी कहानियों में आधुनिक कहानियों की भाँति जीवन के अन्तस्तल को स्पर्श करने की क्षमता नहीं है तो उनमें बाह्य दृश्यों के चित्रण की सुन्दरता और कल्पना की स्वच्छन्द उड़ान अवश्य मिलती है। यदि उनमें आधुनिक पाठक चरित्र-चित्रण, संवेदना, कथोपकथन और कथा का उपन्यास नहीं पा सकता तो कम से कम प्राचीनता-प्रेमी पाठक के लिए उनमें मनोरंजन और रस की पर्याप्त सामग्री अवश्य है। एक अन्तर्मुखी है, दूसरी बहिर्मुखी। एक चिन्तनमय है, दूसरी हृदयमय। एक व्यक्तिगत अनुभूति की तीव्रता लिए हुए है, दूसरी में कल्पित व्यवहार।

राजस्थानी कहानियाँ किसी व्यक्ति-विशेष की लिखी हुई नहीं हैं। ऐसा मालूम पड़ता है मानो सम्पूर्ण समाज ही कहानी कहने वाला तथा सुनने वाला हो गया है। इस प्रकार की लोककथाओं में सम्पूर्ण समाज की मनोवृत्तियाँ एक साथ प्रतिबिम्बित हुई हैं। इनमें जनश्रुति के आधार पर चली आती हुई एक प्राचीन परम्परा का क्रमिक विकास मिलता है जो राजस्थान की प्राचीन संस्कृति और सभ्यता का परिचायक है। ये कहानियाँ घटना-प्रधान हैं। इन कहानियों में मनोरंजन की तो पूर्ण और प्रचुर सामग्री है किन्तु काव्योचित रस की कमी है।

फिर भी ये लोकगाथाएँ बहुत लोकप्रिय हैं और इनकी लोकप्रियता का मुख्य कारण बनावट कम ही है। लोकप्रियता और कला का परस्पर मेल भी नहीं है, क्योंकि कलात्मक कृतियाँ बहुत कम लोकप्रिय हुआ करती हैं।

इन राजस्थानी बातों की सबसे बड़ी विशेषता यह है कि ये लिखित कहानियाँ नहीं हैं किन्तु मौखिक परम्परा के आधार पर चली आती हुई 'बातें' हैं। लिखित और कथित कहानी में बड़ा भारी अन्तर होता है। राजस्थानी बातों के पढ़ने पर यह अन्तर स्पष्ट प्रतीत होता है। अलिखित कहानी में शब्दों पर इतना संयम नहीं रखा जा सकता। परन्तु जब दाढ़ी पर हाथ फेरकर वृद्ध चारण "बर मजल्यां बर कूंचां" कहते हुए रसपूर्वक अपनी कहानी के प्रवाह को आगे बढ़ाता है उस समय श्रोता न जाने किस अनिर्वचनीय आनन्द में डूबा रहता है। राजस्थान की विभूति अपने अङ्क में समेटे हुए जब इन कहानियों के नन्हे-नन्हे वाक्य वृद्ध वक्ता की जिह्वा पर थिरकते हैं, उस समय उनकी बालक की-सी सरलता और भोलेपन पर श्रोता का मुग्ध होना स्वाभाविक ही है। इस प्रकार मनोरञ्जक वक्ता तथा मनोरञ्जक बात के अपूर्व सम्मिलन से आनन्द द्विगुणित हो जाता है।

विविधता भी राजस्थानी कहानियों की एक अनुपम विशेषता है। एक ओर उनमें जहाँ अरेबियन नाइट्स जैसी काल्पनिक कहानियाँ हैं वहाँ दूसरी ओर हितोपदेश तथा पंचतंत्र जैसी उपदेशात्मक कहानियों की भी कमी नहीं है। जहाँ उनमें हमें वैचित्र्यपूर्ण तिलस्माती कहानियाँ मिलती हैं, वहाँ जासूसी कहानियों के ढंग की कहानियों की भी कमी नहीं है। कहीं कहीं अपरिष्कृत रूप में राजस्थानी कहानियों में आधुनिक मनोवैज्ञानिक तथा यथार्थ और आदर्श-प्रधान कहानियों के बीज मिल सकते हैं। किन्तु अधिकतर कहानियाँ ऐसी हैं जिनमें अलौकिक तत्व और कथानक के अन्तर्गत कथानक पाया जाता है। एक ओर जहाँ कुछ कहानियाँ इतनी लम्बी हैं कि शायद एक रात में समाप्त भी न हों तो दूसरी ओर कुछ कहानियाँ इतनी

सकता है कि पाठक अपने विषय से बाहर जा रहा है किन्तु जब कहानी समाप्त होने को होती है तो कथा-सूत्र इस प्रकार घुमा दिया जाता है के पाठक कहानी की एक-सूत्रता को देखकर एक आश्चर्यमयी प्रसन्नता में मग्न हो जाता है और पूर्वापर घटनाओं का सम्बन्ध सहज सभी भांति समझ लेता है।

प्रस्तुत पुस्तक में राजस्थानी कथा-साहित्य की चार विभिन्न-विषयक प्रतिनिधि-कहानियों का सानुवाद संकलन है। इन कहानियों में सर्वप्रथम कहानी 'चौबोली' कथा की दृष्टि से ही नहीं, अपितु कला की दृष्टि से भी महत्वपूर्ण है और उसी के नाम पर पुस्तक का नामकरण किया गया है। इसके अतिरिक्त 'चौबोली' पुस्तक में चार कहानियां संगृहीत हैं तथा प्रत्येक कहानी में चार अन्तर्गत कहानियां हैं, इसलिए केवल चौबोली ही चौबोली नहीं है किन्तु चारों कहानियां चौबोली हैं। शीर्षक को समझना इसलिए भी आवश्यक था कि कहीं पाठक 'चौबोली' को अमीर खुसरो वाले 'चोचले' न समझ बैठें।

साहित्य के इतिहास की दृष्टि से भी इन कहानियों का मूल्य कम नहीं है। आधुनिक साहित्यिकों का ध्यान भी राजस्थान के कथा-साहित्य की ओर आकर्षित हुआ है। श्री ब्रजमोहन गुप्त एम० ए० तथा राजस्थानी एवं जैन साहित्य के अन्वेषण-अनुसंधान में विशेष अभिरुचि रखने वाले श्री अगरचन्दजी नाहटा ने साहित्य के इस उपेक्षित अङ्ग की पूर्ति करने पर जोर दिया है। हिन्दी में प्राचीन गद्य-साहित्य का प्राय अभाव है, किन्तु राजस्थानी का गद्य-साहित्य बहुत प्रचुर है जिसके प्रकाश में आने पर हिन्दी गद्य-साहित्य की विकास-परम्परा का बहुत कुछ निश्चित अनु-मान लगाया जा सकता है। बातों और ख्यातों के रूप में राजस्थानी का विपुल गद्य-वाङ्मय अब भी सुरक्षित है। स्वामी नरोत्तमदासजी के शब्दों में 'इन सबका संग्रह किया जाए तो न जाने कितने कथासरित्सागर' और 'सहस्ररजनीचरित्र' तैयार हो जावें।' यह बहुमूल्य मौखिक साहित्य की श्रुति-परम्परा के कारण ही भाट-चारणों की कृपा से अब तक जीवित है,

कहीं काल के गर्त में विलीन न हो जाय इसलिए इसके प्रकाशन की नितान्त आवश्यकता प्रतीत होती है।

इसके अतिरिक्त इस प्रकार के साहित्य की उपयोगिता एक दूसरी दृष्टि से भी है। इन वार्तों और ख्यातों में हमें राजस्थानी जीवन का प्रतिबिम्ब भी देखने को मिलता है। यदि केवल 'बीजोजी' की वार महाणियों पर ही दृष्टिपात करें तो उसमें भी हमें शकुनवाद, डाकिया-जादू, मन्त्र पालन आर्यलक्षणा अफीम-सेवन, भूत-प्रेतादि-संबंधि अलौकिक बातों में विश्वास सत्यवादिता और धर्म आदि के अनेक उदाहरण यथास्थान ही उपलब्ध हो सकते हैं; किन्तु इस सम्बन्ध में हमें यह न भूलना चाहिए कि इनमें से अधिकांश कहानियों का केन्द्र राजपूती जीवन रहा है और इसके मध्य उनके सामाजिक व्यवहार और वाद हैं। फिर भी अन्वेषक को इनमें तत्कालीन सभ्यता और संस्कृति के अनुसंधान के लिए काफी मसाला मिल सकता है।

श्रीयुत वियोगी हरिजी ने 'बीजोजी' पढ़कर हमें कुछ आवश्यक सुझाव भी दिये एतदर्थ हम उनके अनुगृहीत हैं। हिन्दी-साहित्य के प्रसिद्ध ग्रन्थ-लेखक एवं उपन्यासकार श्री जैनेन्द्रजी ने इस पुस्तक की भूमिका लिखकर [illegible] उपकृत किया है, जिसके लिए उन्हें अनेक धन्यवाद देकर भी हम अपनी कृतज्ञता को पूर्ण रूप से व्यक्त नहीं कर सकते।

कन्हैयालाल सहल
पद्मधर गौड़ 'विशारद'

# ॥ अथ राणी चौबोली री वात ॥

उजेणी नगरी राजा भोज राज्य करै। नव बारी नगरी। चौरासी चोहटा, छतीस पोळी। च्यार वरण रहै। छतीस पवन जाति लोक बसै। कोड़ीधज व्यापारी रहै। पट दरसणी रहै। तिण नगरी रै विषै राजा भोज राज्य करै। छतीस राज कुळी राजा री सेवा करै। तिण राजा रै च्यारि मित्र। भागीयो वेताळ। कपड़ियो जुवारी। माणिकदे मनुवांण। खापरो चोर। सु राजा भोज रै घरे आया। घणा आदर किया। अनेक भांति री भक्ति हुई। घणौ सनमान दे नै कह्यौ-पनरहवीं विद्या मोनु जिण भांत आवै तिम करौ। ताहरां च्यारां ही कह्यौ-जु शारदा देवी रे जाइ नै पूजा आह्वान करि देवी आराधिस्यां। तिण

---

उज्जैन नगरी में राजा भोज राज्य करता था। वह नौ दरवाजों वाली नगरी थी। चौरासी चौराहे (और) छत्तीस पौलें थीं। उसमें चारों वर्ण रहते थे। सब प्रकार के छत्तीसों जाति के लोग (वहां) रहते थे। करोड़पति व्यापारी रहते थे। षड्दर्शनी (पंडित) रहते थे। उस नगर में राजा भोज राज्य करता था। छत्तीसों राजघराने के लोग राजा की सेवा करते थे। उस राजा के चार मित्र थे। भागिया वेताल। कपड़िया जुआरी। माणिकदे मन्वाण। खापरा चोर। वे राजा भोज के घर आये। राजा ने उनकी बहुत इज्जत की। अनेक प्रकार से उनकी आवभगत हुई। बहुत सम्मान देकर राजा ने कहा कि पन्द्रहवीं विद्या मुझे जिस भांति आवे वैसा करो। इस पर चारों ने ही कहा कि शारदा देवी के यहां जाकर पूजा-आवाहन करके हम देवी की आराधना

हेक बोल माहाराज करणो छे । पण राणीजी म्हर थां गाढ़ो सुख है । कोई बात पूछे तो नटो मती । म्हर नटो तो म्हो मती । अरु बात नटि ने कहीयो तो थारो मरण हुसी ।

राजा कह्यो—म्हे क्यों ही नु कहिस्यां । एक दिन राजा आरोगतो हुतो और रांणी जी मांख्यां उडावता हुता । गढ गरी री मोगसो थी, तिरदे एक कीड़ी चावल ले ने हाली हुती तिरदे पीछी माह खोसण नु मू थी । ताहरां कीड़ी बोली—भो भागा अस्तू खोसे । ए चावल राजा भोजरी थाली माहे घणाहि पडिया छे । तू और ले आव । ताहरां कीड़ी कही—म्हारे पाहुणा आया छे ते आर्पण पे मोसु । इसी बात सांभलि ने राजा भोज हंसीयो । राजा जीवमात्र सरब जाणतो । ताहरां रांणी पूछीयो—तु महाराज कुण वास्ते हंसीया । राजा नटीयो । रांणीजी

---

करिये । परन्तु महाराज ! एक बात तुमको करनी है । चूंकि रानीजी और तुम में अमिट प्रेम है, इसलिये यदि यह कोई बात पूछे तो इन्कार मत करना और यदि इन्कार कर दो तो कहना मत । और यदि बात को इन्कार करने पर कहोगे तो तुम्हारा मरण होगा ।

राजा ने कहा कि हम क्यों कहेंगे । एक दिन राजा भोजन कर रहा था और रानीजी मक्खियां उड़ा रही थीं । पराया भोजन था । वहाँ एक चींटी चावल लेकर चली । उसी समय दूसरी चींटी आकर छीनने के लिए चिपट गई । तब चींटी ने कहा—मेरे पास से क्यों छीनती है ? ये चावल राजा भोज की थाली में बहुत पड़े हैं । तू और ले जा । इस पर चींटी ने कहा—हमारे मेहमान आये हैं, मुझ से मांगे हैं । ऐसी बात सुनकर राजा भोज हँसा । राजा सब जीवों की भाषा जानता था । तब रानी ने पूछा कि महाराज, आप किस कारण

आग सै । सिर सावन री ब्याह परणो । तिका बात सांभळि नै राजा विचारीयो सु हू चौवह विद्या री निधान सु म्हारी मति गमारै कही । राजा पाछो डेरै आयो । राणी आय हजूर बैठी छै । राणी कहै—रावळे गंगा री जात्रा कांइ करणी छै नहीं । रावळे विवाह करणो छै । राजा कहै—राणीजी, म्हारे विवाह कोई करणो छै नहीं । महाराज विवाह अवस्य करिस्यो । बीमाई करो तो चौबोली परणीजिस्यो । ज्यु हूं ई समझु खोड आई । राजा जाणीयो, राणी म्हारे कथन नहीं । ताहरां घोड़ो मंगाइ तोसदान मुहरां भरि सुवे बटक पकड़ी चढ़ि चालीयो । आवतां आवतां देखै तो असू एक पाहाड़ मांहे राक्षस राक्षसणी रै गोडै माथो दे सूतो छै ।।

---

नहीं है जो स्त्री के कहने पर मरने जा रहा है । "सिर सावन तो ब्याह परने ।" यह बात सुनकर राजा ने विचार किया कि मैं चौदह विद्या-निधान और मेरी बुद्धि का एक बकरे ने भेद प्रकट कर दिया (पोल खोल दी) । राजा लौट कर डेरे में आया । रानी आकर सामने बैठी । रानी ने कहा कि आपको गंगा की तीर्थ-यात्रा तो कुछ करनी है नहीं—आप तो (दूसरा) विवाह करेंगे । राजा ने कहा—रानीजी मुझे विवाह तो कोई करना है नहीं । रानी—महाराज ! विवाह अवश्य करेंगे । विवाह करें तो चौबोली से करिये कि जिससे मैं भी समझूँ कि खोट तो आई । राजा ने समझा—रानी मेरे कहने में नहीं । तब घोड़ा मँगा कर तोशदान मोहरों से भर कर चाबुक को थामा हुआ छोड़कर राजा अकेला निकल पड़ा । जाते-जाते क्या देखता है कि पहाड़ में एक राक्षस राक्षसी के घुटने पर मस्तक रखे हुए सोया हुआ है ।

राजा नु पुछीयो—सु थां कासु विचार कीयो। म्हांसी थांनु घणी हुती। ताहरां राजा कहे—आ बात परमेश्वर री थाही हुई। रांणी म्हांनु बोलीया—सु चोबोली परणीया छु परणी चाहीजे। ताहरां उवे कहे राजा चोबोली री बात माहा कठिन छै। पिण थारो भाग बडो छै, सु उपाय सफरी करिस्यां। ताहरां भेला हुय ने पैंडे चालीया छै। मारगी लोपि नर चोबोली रै सहर पधारीया छे।

माळीरे घरे सफरी आइगा बागीचा माहे डेरो लीयो। माळण नु मोहरी बोधी। जीमण करायी। डेरे सरं आमतो कीयो। तद माळण नु पुछे छे—चौबोली नु बोलावण चावे छे सु किसी भांत बोलावे छे। जे रात्रि चोबोली न बोले तो

---

पूछा कि यह तुम्हें क्या सूझा? हमने तो तुम्हें पहले ही कहा था। तब राजा ने कहा—यह बात भगवान् की मर्जी से हुई है। रानी ने मुझसे कहा कि चौबोली से विवाह करो। इसलिए उससे विवाह करना चाहिए। तब उन्होंने कहा कि राजा! चौबोली की बात बड़ी कठिन है लेकिन तुम्हारा भाग्य बड़ा है, इसलिए भरसक उपाय करेंगे। तब वे इकट्ठे होकर रास्ते चल पड़े। रास्ता पार करके चौबोली के शहर में आये।

माली के घर आकर बगीचे में अच्छी-सी जगह डेरा डाला। मालिन को एक मोहर दी और उसने उनके भोजन की व्यवस्था कर दी तथा डेरे का पूरा जमघटा कर दिया। तब (राजा ने) मालिन से पूछा कि जो चौबोली से बुलवाने के लिए (मुख से शब्द निकलवाने के लिए) आते हैं, वे किस प्रकार बुलवाते हैं? (उसने उत्तर दिया)—यदि रात में

राजा नुं पूछीयो—थुं थां काहूं विचार कीयो। म्हांती थांनुं कह्यो हुतो। तारां राजा कहै—आ वात परमेसर री चाही हुई। रांणी म्हानुं बोलीया—थुं चौबोली परणीया सुं परणी चाहीजे। तारां उणे कहै राजा चौबोली री वात माहा कठिन छै। पिण थारो भाग बडो छै, सु उपाय सखरो करिस्यां। तारां भेला हुइ नै पैंडै चालीया छै। परभी लोपि नै चौबोली रै सहर पधारीया छै।

मालीरै घरे सखरी जायगा बागीचा माहे डेरो कीयो। मालण नु मोहरी दीधी। जीमण करायो। डेरै सरंजाम कीयो। तद मालण नु पुछै छै—चौबोली नु बोलावण आवै छै सु किसी भांत बोलावै छै। जे राति चौबोली न बोलै तौ

---

पूछा कि यह तुम्हें क्या सूझा? हमने तो तुम्हें पहले ही कहा था। तब राजा ने कहा—यह बात भगवान की मर्जी से हुई है। रानी ने मुझसे कहा कि चौबोली से विवाह करो। इसलिए उससे विवाह करना चाहिए। तब उन्होंने कहा कि राजा! चौबोली की बात बड़ी कठिन है लेकिन तुम्हारा भाग्य बड़ा है, इसलिए भरसक उपाय करेंगे। तब वे इकट्ठे होकर रास्ते चल पड़े। रास्ता पार करके चौबोली के शहर में आये।

माली के घर आकर बगीचे में अच्छी-सी जगह डेरा डाला। मालिन को एक मोहर दी और उसने उनके भोजन की व्यवस्था कर दी तथा डेरे का पूरा प्रबन्ध कर दिया। तब (राजा ने) मालिन से पूछा कि जो चौबोली से बुलवाने के लिए (मुख से शब्द निकलवाने के लिए) आते हैं, वे किस प्रकार बुलवाते हैं? (उसने उत्तर दिया)—यदि रात में

माणिकदे मदनाणा मारी ऊपर आइ बैठो। भागीयो बैताल दीवै आइ बैठो। ए च्यारे वीर माळी रो रूप करि चिहुं ठिकाणे जाइ बैठा। राजा भोज आइ दरबार ऊभो रह्यो। ताहरां आगे दरबार माहे ठाकुर उमराव ऊभा हुता सु राजा नु पूछण लागा— राजा, चौबोली नु बोलाविस्यो? राजा बोल्यो—मनसा छै, बोला विस्यां। ताहरां सवे ठाकुर बोलीया आगला राजा बारह बरस हुवा पाणी भरतां। जे राणि न बोली तो परभाति थेइ वसां भेला हुस्यो। तद राजा बोलीयो—म्हारे नु वसां पांणी भरणो लिख्यो छै तो म्हेई वसां भेला हुस्यो। पिण इकरसां इणनु बोलाविस्यां। ताहरां मांहि गिलमां बिछायां। ऊपर चादरा बिछाया। ताहरां राजा नु ले गया। आगे चीक तांणी हुती नै बाहिर राजा नु

माणिकदे मदनाणा मारी (बर्तन-विशेष) पर आ बैठा। भागिया बैताल दीपक पर आ बैठा। ये चारों वीर माली का रूप बनाकर चारों स्थानों पर जा बैठे। राजा भोज दरबार में आकर खड़ा हुआ। तब दरबार के अन्दर जो ठाकुर उमराव खड़े थे, वे राजा से पूछने लगे—क्या राजा चौबोली को बुलवाओगे? राजा ने कहा—इच्छा तो है, बुलवाऊंगा। तब वे ठाकुर कहने लगे कि अगले राजाओं को ही पानी भरते बारह वर्ष हो गए। जो राजकन्या चौबोली न बोली तो प्रभात होने ही तुम भी उनमें शामिल हो जाओगे। तब राजा ने कहा—मेरे भाग्य में भी यदि उसी तरह पानी भरना लिखा है तो मैं भी उनमें शामिल हो जाऊंगा। परन्तु एक बार इसे बुलवाऊंगा अवश्य। तब अन्दर कालीन बिछाये गये। उन पर चद्दर बिछाई गई। वे राजा को वहाँ ले गये। आगे परदा तना हुआ था। उसके बाहर राजा को बिठाया। भीतर उसी चौबोली बैठी

पैसारियी। भीतर राणी चोबोली बैठी छै। बीजो लोक दासी खवास सरप पहुचाया। राजा अरु राणी बीच मील दीयां महलां मांहि बैठा छै। च्यारे बीर थिकु ठिकाणे माखी रूप बैठा छै।

[इम करता राजा भोज चोलीयो जु महलरी पणीयाली बोले नहीं च्यार पहर राति किसी भांति वितीत हुसी। ते ऊपर रूप कीयो कुमारी दोझीये ऊपर माखी रूप बैठी हुती सु बोलीयो—हे राजा, सुणि। पहिली तो पाहाड मैं काठ हुतो सु सुथारै नै सुथार छोलीयो घडीयो। आडे ठोरै बांधीयो। नवार सु पणीयो ऊपरि साढ़ा तीन मणारी पेटी चाबाली तपस्या करै। बात तो कहि सगु नहीं। जु तुं बात कहै तो हुंकारो घु।] राजा कहे साबास रे ढोलीया साबास। हुंकारो देवे तो वो सारीखो कासु छै।

थी। अन्य सब लोग दासी, दाई आदि बाहिर चले गए। राजा और रानी बीच में परदा किये हुए महल के अन्दर बैठे थे। चारों बीर चारों स्थानों पर मक्खी के रूप में बैठे।

इस प्रकार बैठे हुए राजा भोज ने कहा कि महल की मालकिन बोलती नहीं—रात के चार पहर किस तरह कटेंगे? इस पर कपड़िये पुजारी ने जो कि मंच पर मक्खी के रूप में बैठा था कहा—हे राजा सुनो—पहले तो पहाड़ पर मैं जो काठ था, उसको सुथारकर बढ़ई ने मंच बनाया और उसको ठोंक-ठाक कर ठीक किया फिर निवाड़ से बुना। इस मंच पर साढ़े तीन मन वजन वाली चौबोली तपस्या कर रही है। इसलिए बात तो मैं कह नहीं सकता जो तुम बात कहो तो मैं हुंकार देता चलूं। राजा ने कहा—शाबाश रे मंच शाबाश। यदि हुंकार देता रहे तो तुझ-जैसा और कौन? तब राजा भोज बात कहता है-एक

ताहराँ राजा भोज बात कहै छै। एक हुवो ब्राह्मण रो बेटो। एक हुवो सिलावटे रो बेटो। एक हुवो सूजी रो बेटो। एक हुवो सुनार रो बेटो। याँ च्यारे ही मित्राचारी थी सु भेला हुय देसावर नु हालीया। सातवाँ आठवाँ पहे उद्यान वन बिये आथुणा हुवो। ताहराँ च्यारे बोलीया–रोही रो समीयो छै। पुहरै पुहरै सावचेत रहणो। पहले पहर सिलावटे रो बेटो बैठो ताहराँ सिलावटे मन मे बिचारीयो। निकम्मौ तुँ रात्रि कटे नही कोई आयत कीजै। तब एक पत्थर दीठो।

[ताहराँ पूतली निपूँ ली। तितरै पहर वितीत हुवो। ताहराँ सूजी नु जगायो। ताहराँ सूजी पूतली देखि बिचारीयो–आधी घड़ी। ताहराँ सूजी कपड़ा सीवि पहिराया। इतरै दोय पहर वितीत हुवा। ताहिराँ सोनी नु जगायो। सोनी पूतली देखि अर गहणा

---

था ब्राह्मण का लड़का। एक था कारीगर का लड़का। एक था दर्जी का लड़का। एक था सुनार का लड़का। इन चारों में मित्राचार था इसलिए वे इकट्ठे होकर परदेश को चले। एक वनोद्यान में पहुँचते पहुँचते सूर्यास्त हुआ। तब चारों कहने लगे—जंगल का समय है, पहरे पहरे से सावधान रहना चाहिए। पहले पहर कारीगर का लड़का बैठा तब कारीगर ने मन में विचार किया। निकम्मे बैठे रात कटेगी नहीं कोई समय बिताने का उपाय करें। तब उसे एक पत्थर दिखाई दिया।

उस पत्थर की उसने पुतली बनाई। इतने में एक पहर बीत गया तब दर्जी को जगाया। तब दर्जी ने पुतली को देखकर सोचा कि आधी गढ़ी हुई थी। इस पर दर्जी ने कपड़े सीकर पहना दिये। इतने में दो पहर बीत गये। तब सुनार को जगाया। सुनार ने पुतली को देख और गहने गढ़ कर पहना दिये।

घडि पहिराया । तितरे तीजो पोहर वितीत हुवो । ताहरां ब्राह्मण नुं जगायो । ब्राह्मण पूतली देखि नै मन मैं विचारीयो । म्हारा साथीये पूतली तैयार कीवी । हिवै श्री परमेसर रो भजन करूं ज्युं जीव पडै । ताहरां पूतली फिरण लागी । तद चवै च्यारे ही विरढीया । ऊ कहै म्हारी बायर, ऊ कहै म्हारी बायर । डोलीया, कहो कैरी बायर । ताहरां डोलियी बोलियी—कपडा पहिराया जै री बायर । ताहरां रांणी चौबोली डोलीये नुं लात मारी । डोलियो चूर चूर हुवो । ताहरां कहे—क्युं रे कुकाठ कपूत । तद कपडा बेटी नुं बाप पहिरावै । गहणा पहिराया तैरी बायर । ताहरां बडा नीसाण धुरीया । तो ऊपरि राजा भोज एक डंको दीयो । ताहरां चौबोली रा मावित बाहर लोक सब खुसी हुवा ।

---

इतने में तीसरा पहर बीत गया । तब ब्राह्मण को जगाया । ब्राह्मण ने पुतली को देखकर मन में सोचा कि मेरे साथियों ने पुतली को तैयार कर दिया । अब मैं श्री परमेश्वर का भजन करूँ जिससे यह सजीव हो जाय । तब पुतली चलने-फिरने लगी । तब वे चारों आपस में झगड़ने लगे । वह कहने लगा—मेरी स्त्री, वह कहने लगा—मेरी स्त्री । ( राजा ने पूछा ) हे मंच ! बताओ कि यह स्त्री किसकी है ? तब मंच ने उत्तर दिया कि जिसने कपड़े पहनाये उसकी स्त्री है । इस पर रानी चौबोली ने मंच के लात मारी, जिससे मंच चूर-चूर हो गया । और वह कहने लगी—अरे कुकाठ कपूत ! कपड़े तो बेटी को बाप पहनाता है, जिसने गहने पहनाये उसकी स्त्री है । वहाँ पर बड़ा-सा नगाड़ा पड़ा हुआ था । उस पर राजा भोज ने एक डंके की चोट मारी । तब चौबोली के माता-पिता और शहर के सब आदमी खुश हुए ।

वजीयो। ताहरां राजा नीसाण घाव दीयो। दोइ वेला चौबोली बोली। रात्रि पहर दोइ वितीत हुई। हिवे तीजी बात कहै छै। हिवे तीजै पहर के अमल राजा बोलीयो। दोइ पहर रात रहै छै। महलरी धणीयांणी बोलै नहीं रात्रि किसी भांति वितीत हुवै। ताहरां दीवे ऊपरा आगीयो बैताल बोलीयो—पहिलै लोइ री घडियो दीवी। मांहि घालीयो तेल। ईरी वाटी जगाई। बोल सगूं नहीं। साबास रे साबास दीवा। हूँ कारो वै तो साबास छै। ताहरां राजा मोज बात कहै छै। एक हुती राजारी कुंवरी। एक हुवो मुहते रो बेटो। एक हुवो ब्राह्मण रो बेटो। महते रो बेटो पणि विचित्र हुवो ब्राह्मण री बेटो मूरख रह्यो। ताहरां सर्व लोक ब्राह्मण नूं मूरिखो बोलावै। ताहरां राजा री बेटी नै मुंहते रै बेटै मतो कीयो—तु मोनें ले नीसरे तो हूं थारे साथे हालूं।

---

बजा था। तब राजा ने नगाड़े पर डंका लगाया। दो बार चौबोली बोली दो पहर रात व्यतीत हुई। अब तीसरी बात कहता है। अब तीसरे पहर के आरम्भ में राजा बोला—दो पहर रात रही है। महल की मालकिन बोलती नहीं। रात किस तरह कटेगी? तब दीपक के ऊपर बैठा हुआ आगिया बेताल कहने लगा—पहले लोह का दीपक गढ़ा गया। उसके अन्दर डाला गया तेल। कई भी बत्ती जलाई गई। इसलिए मैं बोल तो सकता नहीं। शाबाश रे शाबाश दीपक। यदि हुंकारा है तो तुम्हें शाबाश है। अब राजा मौज बात कहता है। एक थी राजकुमारी एक था मन्त्री का लड़का, एक था ब्राह्मण का लड़का। मन्त्री का लड़का पढ़-लिखकर होशियार हुआ। ब्राह्मण का लड़का मूर्ख रहा। सब लोग ब्राह्मण को मूर्ख कहकर बुलाते थे। तब राजा की लड़की और मन्त्री के लड़के ने सलाह की—यदि तू मुझे लेकर निकल चले तो मैं तुम्हारे साथ चलूँ।

वाहरां मुहते रै बेटै कह्यो—हु घरे जाइ तैयार हुइ आऊ छू। कुंवरी नूं कह्यो—थे राजारै पायगह रा घोड़ा २ जय विजय नाम छै सु ले मरदानो वागो पहर कटारी ले नै बाग में आवो। मूरिखै नूं मेल्हि समस्या करावियो। जिम म्हे पिण भरम ले आवां। वाहरां राजा री कुंवरी महल में गई। जाइ आगला कपड़ा उतारि मरदानगी कपड़ा पहरि मुहरां सूं तोसदान भर छोकरी १ ले नै पायगह गई। पायगह जाइ राति रै समइये जय-विजय घोड़ा छोड़ाया। घोड़े चढि बाग में आया। वाहरां कुंवरी मूरखो नु मेल्हीयो—जु मुहते रै बेटै नु कहे थु बेगो आवे। वाहरां मूरखो सामें हु दौड़तो आवतो। देवी सारदा साम्ही आई। वाहरां पूछीयो—तू कुण छै। वाहरां कह्यो—हूं देवी सारदा छूं। वाहरां मूरखो माथो ले सिर फोड़ण लाग्यो। हूं

---

तब मन्त्री के लड़के ने कहा—मैं घर जाकर तैयार होकर आता हूं। राजकुमारी ने कहा कि तुम राजा की घुड़साल से जय-विजय नाम के दो घोड़े हैं उनको लेकर, मर्दाना जामा पहन कर, ढाल-तलवार लेकर बाग में आ जाना। मूर्ख को भेजकर सूचना दिलवा देना ताकि मैं धर्म ले आऊं। तब राजकुमारी महल में गई। जाकर पहने हुए कपड़े उतारकर, मरदाने कपड़े पहनकर, मोहरों से तोसदान भरकर तथा एक छोकरी साथ लेकर घुड़साल में गई। घुड़साल में जाकर रात के समय जय-विजय घोड़े खूंटे से खोल लिये। घोड़े पर चढ़कर बाग में आई। तब राजकुमारी ने मूर्ख को भेजा कि मन्त्री के बेटे को कहो कि वह जल्दी आवे। मूर्ख सामने से दौड़ता हुआ आ रहा था। देवी शारदा सामने आई। उसने पूछा—तू कौन है? उसने कहा—मैं देवी शारदा हूं। तब मूर्ख पत्थर लेकर अपना सिर फोड़ने लगा और कहने लगा—मैं ब्राह्मण का

परधान री बेटो अर मूरख । का विद्या दे का कोड़ी पाटीस । ताहरां सारदा बोली—मुंह मांडि । ताहरां मुंहडे मांहि राख मेली । ताहरां मूरिखे नूं तीन लोक सूझण लागा ।

मूरखो पाधरो मुंहते कन्हे गयो । मुंहते सूं कह्यो सारो उ कीयौ । मूरखे नूं कपड़ा पहराय, हथीयार बंधाय तासदान सूं हराय के मुंहते कह्यो—तूं ले जाइ । मूरखो राज री कुंवरी कन्हे आयो । कुंवरी जाणीयो—मुंहते री बेटो आयो । हेकै घोड़े मूरिखे चढ़ियो । हेकै घोड़ै कुंवरी चढ़ी । चढ़ि हालीया । आपणां आपणां प्रमाणि हूवो । ताहरां कुंवरी बोली—मुंहता [illegible] बेटा राति च्यार पहर मारिग चालीया पिण बोलीया क्यूं नहीं सु किसी संचीवाई । ताहरां मूरिखो बोलीयो—हूं मूरिख छू । मुंहते री बेटो मुंहते राखीयो । ताहरां राजा री कुंवरी सचींत हुई । जो पाछा जाउं

---

लड़का और मूर्ख । या तो विद्या दे या धन भी वापिस कर । तब सारदा ने कहा—मुंह खोल । तब मुंह के अन्दर थाल रख दी । तब मूर्ख त्रिलोकदर्शी हो गया ।

मूर्ख सीधा मन्त्री के पास गया और मन्त्री ने सारा वृत्तान्त कहा । मूर्ख को कपड़ा पहना कर, हथियार बंधाकर तोसदान में मोहरें भरकर मन्त्री ने कहा—तू ले जा । मूर्ख राजकुमारी के पास आया । राजकुमारी ने समझा—मन्त्री का लड़का आया है । एक घोड़े पर मूर्ख चढ़ा । एक घोड़े पर राजकुमारी चढ़ी । चढ़ कर दोनों चल दिये । चलते-चलते प्रातःकाल हुआ । तब राजकुमारी बोली—हे मन्त्री के लड़के ! रात में चार पहर रास्ते चले परन्तु तुम बोले क्यों नहीं ? ऐसी क्या चिन्ता है ? तब मूर्ख ने कहा—मैं मूर्ख हूं । मन्त्री के बेटे को मन्त्री ने रख लिया । इस पर राजकुमारी को चिन्ता हुई । यदि लौटें तो जगह नहीं । अब तो दूर

तौ ठीक नहीं । हिवै मूरखी गति । ताहरां मूरखौ बोलीयौ—श्री देवी सारदा मोनुं वर दीयौ हिवै हूं मूरिख नहीं । सचीव मथा हुवौ । इम करता पछै सहर मांह ठिकाणौ ले नै मांह रहीया । मास २ । ३ तिहां रह्या । तिवरै सहर बिचै एक तलाव खणीजतौ थौ । तिण मैं कीरतथंभ नीसरियौ । तिण ऊपर अक्षरां सु लिख्यौ बंचै नहीं । पछै दिन मूरिखौ आय नीसरीयौ सु मूरिखै नाम्यो बाँचीयो । तै नीचे सवा कोड़ धन पायौ । ताहरां राजा सुपाय धन कढायौ ।

ताहरां मूरखै रो नाम रतनपारखू दीयौ । रतन परखावण लोक आवै । खोटै खरै री खबरि करि दै । ताहरां कुंवरी कही तिण भाणा हुवी राजरी कराई । जे बाधीजै तौ आदमी हुवै । एक समै सूवटो करि बैसारियौ हुतौ सु अन्याव करतो जरीयौ । आय सहर रै राजा री कुंवरी पैमकंवरी नैं मिल्यो चंपेरी कला

---

का ही अनुरूप है । तब मूर्ख ने कहा कि देवी शारदा ने मुझे वरदान दिया है, अब मैं मूर्ख नहीं हूं, चिन्ता मत कर । इस प्रकार बात करते हुए वे एक शहर में जाकर एक स्थान लेकर ठहर गये । २ । ३ महीने वहां रहे । उस शहर में एक तालाब खुदवाया जा रहा था । उसमें कीर्ति-स्तम्भ निकला । उसके ऊपर एक ऐसा लेख था जिसे कोई नहीं पढ़ सका । एक दिन मूर्ख (जवर) वा निकला । मूर्ख ने लेख [illegible] लिया । उसके नीचे सवा करोड़ का धन बतलाया । तब राजा ने खुदवा कर धन निकलवा लिया ।

तब मूर्ख का नाम रत्नपारखी रखा गया । रत्न-परीक्षा करवाने के लिए लोग आने लगे । (मूर्ख) खोटे-खरे की जाँच कर देता । तब राजकुमारी ने किसी सिद्ध से एक ऐसी राखी बनवाई जिसके बाँधने से तो आदमी हो जाय वरना तोता रहे । एक समय उसने तोता करके उसे बिठा रखा था । वह कुछ विचार करके गया । जाकर शहर के राजा की लड़की पेमकंवरी से मिला जो चम्पे की कलियों में तुलती थी । इसलिए

